येभ्यो विनिःसृताः सर्वे सुरेभ्यः सुरसंभवाः। तेषु प्रविविशे चैव सुग्रीवः सूर्यमण्डलम् ॥२१॥
पश्यतां सर्वदेवानां स्वान्पितृन्प्रतिपेदिरे। तथा ब्रुवति देवेशे गोप्रतारमुपागताः ॥२२॥
भेजिरे सरयूं सर्वे हर्षपूर्णाश्रुविक्लवाः। अवगाह्याप्सु यो यो वै प्राणांस्त्यक्त्वा प्रहृष्टवत् ॥२३॥
मानुषं देहमुत्सृज्य विमानं सोऽध्यरोहत। तिर्यग्योनिगतानां च शतानि सरयूजलम् ॥२४॥
संप्राप्य त्रिदिवं जग्मुः प्रभासुरवपूंषि तु। दिव्या दिव्येन वपुषा देवा दीप्ता इवाभवन् ॥२५॥
गत्वा तु सरयूतोयं स्थावराणि चराणि च। प्राप्य तत्तोयविक्लेदं देवलोकमुपागमन् ॥२६॥
तस्मिन्येऽपि समापन्ना ऋक्षवानरराक्षसाः। तेऽपि स्वर्गं प्रविविशुर्देहान्निक्षिप्य चाम्भसि ॥२७॥
ततः समागतान्सर्वान्स्थाप्य लोकगुरुर्दिवि। हृष्टैः प्रमुदितैर्देवैर्जगाम त्रिदिवं महत् ॥२८॥

इत्यार्षे श्रीमद्रामायणे वाल्मीकीय आदिकाव्ये उत्तरकाण्डे दशाधिकशततमः सर्गः ॥११०॥



## एकादशोत्तरशततमः सर्गः १११

एतावदेतदाख्यानं सोत्तरं ब्रह्मपूजितम्। रामायणमिति ख्यातं मुख्यं वाल्मीकिना कृतम् ॥ १ ॥
ततः प्रतिष्ठितो विष्णुः स्वर्गलोके यथा पुरा। येन व्याप्तमिदं सर्वं त्रैलोक्यं सचराचरम् ॥ २ ॥
ततो देवाः सगन्धर्वाः सिद्धाश्च परमर्षयः। नित्यं शृण्वन्ति संहृष्टाः काव्यं रामायणं दिवि ॥ ३ ॥

भालु अपनी-अपनी योनियोंमें जायँगे, अर्थात् अपना पूर्व रूप प्राप्त करेंगे ॥ २० ॥ जहाँसे निकलकर ये गये थे उसी रूपको ये पावेंगे। अतएव सुग्रीवने सूर्य मण्डलमें प्रवेश किया ॥ २१ ॥ इस प्रकार देवताओंके सामने ही बानर आदि अपने आप पिताके रूपमें मिल गये। आपलोग अपने अपने शरीरमें प्रवेश करें, ब्रह्माके यह कहनेपर जो लोग सरयूके गोप्रतार ( जहाँ थोड़ा जल हो जिससे गौ पार हो जाय ) घाटपर आये थे, जिनकी आँखें हर्षाश्रुसे भरी थीं, उन लोगोंने जलमें घुसकर प्रसन्नतापूर्वक प्राण त्याग किये। मनुष्य शरीरका त्याग करके वे विमानपर बैठे। तिर्यग्योनिके सैकड़ों पशु-पक्षी भी सरयूके जलमें डूबकर स्वर्गगामी हुए। तेजोमय शरीर उनलोगोंने पाया, दिव्य शरीर पाकर वे देवताके समान दिव्य तथा प्रकाशमान हुए ॥ २२, २५ ॥ स्थावर और जङ्गम प्राणी भी सरयूके जलमें डूबकर उस समय देवलोकमें चले गये ॥२६॥ उस समय वानर, भालु, राक्षस जो कोई वहाँ आया वह भी सरयूके जलमें शरीर त्याग करके स्वर्गमें चला गया ॥ २७ ॥ आये हुओंको स्वर्गमें जगह देकर लोकगुरु ब्रह्मा प्रसन्नचित देवताओंके साथ अपने लोकमें चले गये ॥ २८ ॥

आदिकाव्य वाल्मीकीय रामायणके उत्तरकाण्डका एकसौ दसवाँ सर्ग समाप्त ॥ ११० ॥



यह आख्यान उत्तरकांड सहित इतना ही है, ब्रह्माने इसकी स्तुति की है। यह वाल्मीकिका बनाया मुख्य उपाख्यान है। इसका नाम रामायण है ॥ १ ॥ जिससे चराचर त्रिलोक व्याप्त है वे विष्णु स्वर्गलोकमें प्रतिष्ठित हुए। मर्त्यलोकसे स्वर्गलोकमें गये ॥ २ ॥ उनके जानेके बादसे देवता गन्धर्व और ऋषिगण प्रतिदिन प्रसन्नतापूर्वक इस काव्यको सुनते हैं ॥ ३ ॥ यह आख्यान आयु और सौभाग्य बढ़ाता

१११

इदमाख्यानमायुष्यं सौभाग्यं पापनाशनम् । रामायणं वेदसमं श्राद्धेषु श्रावयेद्बुधः ॥ ४॥
अपुत्रो लभते पुत्रमधनो लभते धनम् । सर्वपापैः प्रमुच्येत पादमप्यस्य यः पठेत् ॥ ५ ॥
पापान्यपि च यः कुर्यादहन्यहनि मानवः । पठत्येकमपि श्लोकं पापात्स परिमुच्यते ॥ ६ ॥
वाचकाय च दातव्यं वस्त्रं धेनुहिरण्यकम् । वाचके परितुष्टे तु तुष्टाः स्युः सर्वदेवताः ॥ ७ ॥
एतदाख्यानमायुष्यं पठन्रामायणं नरः । सपुत्रपौत्रो लोकेऽस्मिन्प्रेत्य चेह महीयते ॥ ८ ॥
रामायणं गोविसर्गे मध्याह्ने वा समाहितः । सायाह्ने वापराह्णे च वाचयन्नावसीदति ॥ ९ ॥
अयोध्यापि पुरी रम्या शून्या वर्षगणान्बहून् । ऋषभं प्राप्य राजानं निवासमुपयास्यति ॥१०॥
एतदाख्यानमायुष्यं सभविष्यं सहोत्तरम् । कृतवान्प्रचेतसः पुत्रस्तद्ब्रह्माप्यन्वमन्यत ॥११॥

इत्यार्षे श्रीमद्रामायणे वाल्मीकीय आदिकाव्ये उत्तरकाण्डे एकादशोत्तरशततमः ॥ १११ ॥



है, पाप नाश करता । वेदके समान यह भी श्राद्धोंमें सुनाया जाना चाहिए ॥ ४ ॥ इससे पुत्रहीन पुत्र पाता है, निर्धन धन पाता हैं । जो इसका चतुर्थांश भी पढ़ता है उसके पाप नष्ट हो जाते हैं ॥ ५ ॥ प्रतिदिन पाप करनेवाले मनुष्य भी इसके एक श्लोक पढ़नेसे सब पापोंसे मुक्त हो जाते हैं ॥ ६ ॥ इसकी कथा सुनानेवालेको वस्त्र गौ और सुवर्ण देना चाहिए, क्योंकि उसके सन्तुष्ट होनेपर सभी देवता प्रसन्न होते हैं ॥ ७ ॥ यह आख्यान आयु बढ़ानेवाला है । इसका पाठ करनेवाला मनुष्य इस लोकमें पुत्र पौत्र पाता है और परलोकमें स्वर्ग पाता है ॥ प्रातःकाल, मध्याह्न, सायंकाल तथा अपराह्नमें जो रामायणका पाठ करता है उसे कोई कष्ट नहीं होता ॥ ९ ॥ अयोध्या नगरी भी बहुत वर्षोंतक, रामचन्द्रके बाद सूनी रहेगी पुनः ऋषभ नामक राजाके समयमें वह आवाद होगी ॥ १० ॥ उत्तरकाण्ड सहित इस आख्यानको प्रचेताके पुत्र वाल्मीकिने बनाया, यह आख्यान आयु बढ़ानेवाला है ॥ ११ ॥

आदिकाव्य वाल्मीकीय रामायणके उत्तर काण्डका एक सौ ग्यारहवाँ सर्ग समाप्त ॥ १११ ॥



कुल पृष्ठ-संख्या—२६२ + ४ + ३४ = ३०० साधारण साइजके ६०० पृष्ठ

# श्रीमद्भागवत

## मूल संस्कृत और हिन्दी टीका सहित

टीकाकार

## साहित्याचार्य स्वर्गीय पं० चन्द्रशेखरजी शास्त्री

भारतका सर्वप्रधान ग्रंथ महाभारत, श्रीमद्वाल्मीकीय रामायण और श्रीमद्भागवत ही है। और उपरोक्त तीनों ग्रंथोंकी टीका स्वर्गीय शास्त्रीजी-ने की है। उसमें रामायण तो पूरी छप गयी जो कि आपके हाथमें हो है। श्रीमद्भागवत छप रहा है। अभीतक भागवतकी जितनी भी टीकायें हुई हैं, वे श्लोकवत् नहीं हैं। कोई अधिक तो कोई कम। केवल भाषामें भी अभी तक कोई ऐसा अनुवाद नहीं है, जो श्लोकवत् ही हो। सभी न्यूनाधिक हैं। यह टीका अविकल श्लोकवत् है। शास्त्रीजी कैसी सरल, सुबोध और श्लोकवत् टीका करते हैं यह रामायण देखनेसे ही मालूम हो जायगा। श्लोकसे अर्थका मिलान साधारण पढ़े-लिखे लोग भी करके समझ सकते हैं।

पुस्तक लगभग १८०० पृष्ठों की होगी। आकार, कागज, अक्षर इसी रामायणके ही भाँति होगा। मूल्य भी इसी प्रकार दो पैसे फॉर्म, अर्थात् दो पैसेमें बड़े साइजके आठ पृष्ठके हिसाबसे, लगभग ७) के होगा। सस्ती साहित्य-पुस्तकमालाके स्थायी ग्राहकोंको लगभग ५।) में मिलेगा। जो लोग प्रवेश शुल्कका एक रुपया देकर स्थायी ग्राहक नहीं बने हैं उन्हें पूरा मूल्य देना होगा। अथवा एक रुपया देकर मालाके स्थायी ग्राहकोंमें नाम लिखा लेंगे उन्हें भी पौने मूल्यमें अर्थात् ५।) रुपयेमें मिलेगा। पूरी पुस्तक शीघ्र तैयार हो जायगी। मालाके स्थायी ग्राहक बननेका नियमादि भीतर देखें।

पता—

सस्ती साहित्य-पुस्तकमाला कार्यालय,

बनारस सिटी.